कहते हैं। उत्तरबस्तिके भी **अनुवासन** और **निरूह** ये दो भेद हैं। केवल स्नेहसे जो उत्तरबस्ति दी जाती है उसको **अनुवासनोत्तरबस्ति** और क्वाथसे जो उत्तरबस्ति दी जाती है उसको **निरूहोत्तरबस्ति** कहते हैं।

आरम्भमें एक अनुवासन, बीचमें एकवार आस्थापन और एकवार अनुवासन ऐसे १२ आस्थापन तथा १२ अनुवासन, और अन्तमें ५ अनुवासन इस प्रकार ३० बस्तियोंका जो प्रयोग किया जावे उसको **कर्मबस्ति** कहते हैं="**प्राक् स्नेह एकः पञ्चान्ते, द्वादशास्थापनानि च । सान्वासनानि, कर्मैवं बस्तयस्त्रिंशदीरिताः ॥**" ( अ. सं. सू. अ. २८ )। प्रारम्भमें एक अनुवासन, बीचमें एकवार आस्थापन और एकवार अनुवासन, इस प्रकार ६ आस्थापन तथा ६ अनुवासन और अन्तमें दो अनुवासन इस प्रकार १५ बस्तियोंके प्रयोगको **कालबस्ति** कहते हैं= "**कालः पञ्चदशैकोऽत्र प्राक् स्नेहोऽन्ते त्रयस्तथा । षट् पञ्चबस्त्यन्तरिताः**" ( अ. सं. सू. अ. २८ ) । आदिमें एक अनुवासन, बीचमें एकबार अनुवासन और एकबार आस्थापन ऐसे ३ आस्थापन और ३ अनुवासन तथा अन्तमें एक अनुवासन इस प्रकार आठ बस्तियोंके प्रयोगको **योगबस्ति** कहते हैं= "**योगोऽष्टौ बस्तयोऽत्र तु। त्रयो निरूहाः स्नेहाश्च स्नेहावाद्यन्तयोरुभौ**" ( अ. सं. सू. अ. २८ )।

बस्ति देनेके लिये जो पिचकारी बनाई जाती है उसको **बस्तियन्त्र** कहते हैं। भैंसा आदि पशुओंके बस्ति( मूत्राधार )को सुखा, साफ कर, उसका फुँकना बनाकर उसमें धातु, हाथीदाँत आदिकी नली बाँधकर उसका बस्तियन्त्र बनाया जाता है। निरूह या अनुवासन बस्तियन्त्रके फुँकनेमें जो नली लगाई जाती है उसको **बस्तिनेत्र** कहते हैं। उत्तरबस्तियन्त्रमें जो नली बाँधी जावे उसको **चरकने पुष्पनेत्र** नाम दिया है ( देखें च. सि. अ. ९ )। बस्तिनेत्रके मध्यमें वह प्रमाणसे अधिक मलद्वार, मूत्रमार्ग या अपत्यपथमें न जावे इस लिये एक **कर्णिका** बनानी चाहिये । बस्तियन्त्रके मूलमें फूँकना बाँधनेके लिये दो कर्णिकायें बनानी चाहियें। प्राचीन बस्तियन्त्रका यह संक्षिप्त स्वरूप है। आजकल विलायती दवा बेचनेवालोंके यहाँ रबरका फुँकना लगा हुआ या एनिमा देनेका काँच या धातुका डिब्बेके आकारका **बस्तियन्त्र** मिलता है, उससे भी काम लिया जा सकता है।

तीनों प्रकारके **बस्तिकर्म**का विवरण यहाँ संक्षेपमें पारिभाषिक शब्दोंकी व्याख्याकी दृष्टिसे किया गया है। किन रोगोंमें और किनको बस्ति देना, किनको बस्ति न देना, बस्तिकर्मके गुण, बस्तियन्त्र बनानेकी और बस्ति देनेकी विधि, बस्तिकर्मके लिये विविध औषधोंके योग आदि विषयोंका सु. चि. अ. ३५–३६–३७–३८, च. सि. अ. १–२–३–४–५–७–८–९–१०–१२; अ. सं. सू. अ. २८; अ. हृ. सू. १९ तथा शा. उ. खं. अ. ६–७ में बहुत विस्तारसे वर्णन किया है।

बस्तिकर्मके अतिरिक्त मलमार्ग, मूत्रमार्ग और योनिमें औषधद्रव्योंकी बत्ती बनाकर रखी जाती है, उसको **फलवर्ति** कहते हैं । स्त्रियोंको तेलमें भिगोया हुआ फाहा (फोहा) योनिमें रखा जाता है, उसको **तैलपिचु**[1] कहते हैं । औषधद्रव्योंके चूर्णकी कपड़ेमें पोटली बनाकर या औषधद्रव्योंका कल्क योनिमें रखा जाता है उसको **योनिपूरण** कहते हैं । क्वाथ या स्फटिकाद्रव आदिसे जो योनि आदि धोये जाते हैं उसको **धावन** कहते हैं । मलद्वार तथा योनिमें अँगुली या नलीसे मरहम लगाना, धुआँ देना आदि प्रकारसे भी औषधद्रव्योंका प्रयोग किया जाता है ।

## त्वचाद्वारा औषध द्रव्योंका प्रयोग ।

स्थानिक या सार्वदेहिक क्रियासंपादनार्थ त्वचाके द्वारा औषधद्रव्योंका प्रयोग किया जाता है । इसके मुख्य तीन भेद हैं;—१ साक्षात् (सीधा) त्वचाके ऊपर औषध द्रव्योंका प्रयोग करना, २ त्वचाके ऊपर फोड़ा उठाकर उसके क्षतमें औषध लगाना, ३ त्वग्भेद (त्वचामें छेद) करके औषध द्रव्यको शरीरके अन्दर पहुँचाना । क्रमशः इनका वर्णन किया जाता है ।

**१—त्वचाके ऊपर औषधका प्रयोग—**स्नेहद्रव्योंका अभ्यङ्ग करना, वनस्पतियोंके स्वरस-मद्य-सिरका आदि लगाना-मलना, मरहम या मरहमकी पट्टी बनाकर लगाना, रूई-कपड़ा आदि कोरा ही या गरम जल आदिमें भिगोकर उससे सेंकना, गुलाबजल-नौसादर आदिका द्रव-सिरका आदि ठण्डे द्रवपदार्थमें कपड़ा भिगोकर शरीर पर रखना, बर्फभरी[2] थैली शरीरपर रखना, बफारा (बाष्पस्वेद) देना, गरम या ठण्डे क्वाथ-जल आदिमें रोगीको कमर या गले आदि तक बैठाना (अवगाह), गरम या ठण्डे क्वाथ-जल आदिसे रोगीके पावँ कमर या समग्र शरीरको नहलाना (पादस्नान, कटिस्नान, समग्रशरीरस्नान), ठण्डे या गरम जल आदिमें भिगोये हुए कपड़ेसे शरीर पोंछना (शरीरप्रोंछन-शरीरप्रमार्जन), पुलटिस बाँधना (उपनाह), लेप लगाना, धूपन करना आदि क्रियाएँ प्रथम प्रकारके (त्वचाके साथ औषध द्रव्योंका साक्षात् संबन्ध करानेके) अन्तर्गत हैं ।

**२—त्वचाके ऊपर फोड़ा उठाकर उसके क्षतमें औषध लगाना—** श्वित्र(सफेद कोढ़)में त्वचापर फोड़े उठाकर उस स्थानपर लेप करनेका विधान सुश्रुत आदि ग्रन्थोंमें पाया जाता है=**"भद्रासंज्ञोदुम्बरीमूलतुल्यं दत्त्वा मूलं क्षोदयित्वा मलप्वाः । सिद्धं तोयं पीतमुष्णे सुखोष्णं स्फोटाञ्छित्त्वे पुण्डरीके च कुर्यात् । द्वैपं दग्धं चर्म मातङ्गजं वा भिन्ने स्फोटे तैलयुक्तं प्रलेपः ॥"** (सु. चि. अ. ९) ।

---

१ 'सिद्धस्य तैलस्य पिचुं योनौ निधापयेत्' (च. चि. अ. ३०, श्लो० ७५)। २ 'हिमपूर्णानां दृतीनां पवनाहताः । संस्पर्शाः' (च. चि. अ. २४)।

३—**त्वग्भेद करके औषधका प्रयोग**—तीव्र सन्निपातज्वरमें सिरके तालु-भागमें प्रच्छन्न करके ( पच्छने लगाकर ) उस स्थानमें गरम जलमें उबाली हुई सूईसे **सूचिकाभरणरस** लगानेका विधान **रसरत्नसमुच्चय**( अ. १२ )में पाया जाता है="**मृतसंजीवनाख्योऽयं सूचिकाभरणो रसः । सन्निपातेन तीव्रेण मुमूर्षोर्भूगतस्य च ॥ तालुनि प्रच्छयित्वाऽथ रसमेनं विनिःक्षिपेत् । सूच्याऽतिसूक्ष्मया तोयखिन्नयाऽतिप्रयत्नतः ॥**" आजकल डॉक्टरी चिकित्सामें औषधोंके द्रवकल्प बना, त्वग्भेद कर उनका त्वचाके नीचे मांसपेशीमें अथवा सिरामें तीक्ष्णाग्रसूक्ष्मनलिका( नीडल Needle )द्वारा प्रयोग ( इंजेक्शन ) किया जाता है । वैद्योंमें भी आयुर्वेदीय औषधोंके द्रवकल्प बनाकर उनके इंजेक्शन देनेके प्रचारका प्रारम्भ हुआ है ।

त्वचाके द्वारा शरीरपर औषधद्रव्योंके पहले और दूसरे प्रकारके प्रयोगको **औषधोंका बाह्यप्रयोग** यह नाम देना उचित है ।

## स्वेदविधि ।

जिस कर्मके द्वारा शरीर तप्त हो या शरीरसे पसीना निकले उसको **स्वेदन** या **स्वेद** कहते हैं । **सुश्रुत, वृद्धवाग्भट** और **वाग्भट**ने स्वेदके **तापस्वेद, ऊष्मस्वेद, उपनाहस्वेद** और **द्रवस्वेद** ये चार मुख्य भेद लिखे हैं । इन चार भेदोंमें ही चरकादिके लिखे हुए अन्य स्वेदोंका अन्तर्भाव माना है="**चतुर्विधः स्वेदः; तद्यथा—तापस्वेदः, ऊष्मस्वेदः, उपनाहस्वेदः, द्रवस्वेदः, इति । अत्र सर्वस्वेदविकल्पावरोधः ।**" ( सु. चि. अ. ३२ ) । इन चार स्वेदोंकी क्रमशः व्याख्या की जाती है—

१ **तापस्वेद**—अग्निसे तपाये हुए वस्त्र, रूई, धातुओंकी पट्टी, हथेली, ईंट, बालू-नमक आदिकी पोटली तथा निर्धूम अग्निका ताप आदिसे शरीरके सेंकनेको **तापस्वेद** कहते हैं="**तापोऽग्नितप्तवसनफालहस्ततलादिभिः**" ( अ. हृ. सू. अ. १७ ) । तापस्वेदको भाषामें **तपाना** या **सेंकना** कहते हैं ।

२ **ऊष्मस्वेद**—ऊष्मस्वेदको भाषामें **बफारा देना** कहते हैं । ऊष्मस्वेद तीन प्रकारसे दिया जाता है;—१–ठीकरा, पत्थरके गोले या शिला, जमीन, ईंट, लोहेके गोले आदिको खूब तपा, उनपर जल–वातहर द्रव्योंका क्वाथ आदि छिड़ककर उनसे जो बाष्प ( भाप ) निकले उसके द्वारा रोगीको सेंकना; २–एक चौड़े मुँहके बड़े पात्रमें जल-दूध-मांस-दही-काँजी-वातहर वनस्पतियोंकी पत्ती आदि उबालकर उसके द्वारा बफारा देना; ३–एक छोटे मुँहके बड़े घड़ेमें दूसरे प्रकारमें लिखे हुए जल-दूध आदि

पका, उसपर दूसरा घड़ा रख, दोनोंकी सन्धिको बन्द कर, दूसरे घड़ेके पार्श्वमें छिद्र कर, उसमें नली बैठाकर, उस नलीसे आती हुई बाष्प( भाप )के द्वारा स्वेद देना। इसको **नाड़ीस्वेद** कहते हैं।

३ **उपनाहस्वेद**—इसको भाषामें **पुलटिस लगाना** कहते हैं। **उपनाह**की कल्पना इसी खण्डमें पृ. ४७ पर देखें।

४ **द्रवस्वेद**—जल आदि द्रव पदार्थोंको गरम करके उसमें रोगीके बैठाने या रोगीके शरीरपर उसकी धार छोड़नेको **द्रवस्वेद** कहते हैं। द्रवस्वेदके दो भेद हैं—१ **अवगाह** और २ **परिषेक**। गरम जल या वातहर औषधोंके क्काथ आदि गरम द्रव पदार्थोंसे भरी हुई कढाही या द्रोणीमें रोगीको बैठाने या सुलानेको **अवगाहस्वेद** कहते हैं। वातहर औषधोंके क्काथ आदिकी रोगीके शरीरपर धारा करनेको **परिषेकस्वेद** कहते हैं।

इनमें विशेष कर ताप और ऊष्मस्वेद कफघ्न हैं, उपनाहस्वेद वातघ्न है और वात तथा कफके साथ पित्तका भी संसर्ग हो तब द्रवस्वेद कराया जाता है="**तत्र तापोष्मस्वेदौ विशेषतः श्लेष्मघ्नौ, उपनाहस्वेदो वातघ्नः, अन्यतरस्मिन् पित्तसंसृष्टे द्रवस्वेद इति**" ( सु. चि. अ. ३२ )। वायु कफ और मेदसे आवृत हो तो रोगीको निवात गृहमें रखना, धूपमें बैठाना, गरम और मोटे कपड़ेसे ढाँकना, कुस्ती कराना, चलाना, व्यायाम कराना, भार उठवाना और क्रुद्ध करना इन प्रक्रियाओं द्वारा पसीना लाना चाहिये="**कफमेदोऽन्विते वायौ निवातातपगुरुप्रावरणनियुद्धाध्वव्यायामभारहरणामर्षैः स्वेदमुत्पादयेदिति**" ( सु. चि. अ. ३२ )। ये क्रियाएँ अग्निकी सहायताके विना स्वेद लाती हैं।

स्वेदके स्थानभेदसे **एकाङ्गस्वेद** और **सर्वाङ्गस्वेद**, गुणभेदसे **रूक्षस्वेद** और **स्निग्धस्वेद** तथा **अग्निगुणयुक्त** और **अग्निगुणरहित** ये छः भेद होते हैं।

स्वेदनका विषय यहाँ संक्षेपमें लिखा है। किनको स्वेदन कराना और किनको न कराना, स्वेदनके गुण, स्वेदनमें उपयोगमें आनेवाले द्रव्य, भिन्न भिन्न स्वेदन करानेकी विधि आदि विषयोंका वर्णन च. सू. अ. १४, सु. चि. अ. ३२, अ. सं. सू. अ. २६, अ. हृ. सू. अ. १७ तथा काश्यपसंहिता सू. अ. २३ में विस्तारसे किया है।

## व्रणशोथ और व्रणपर औषधप्रयोग।

व्रणशोथ और व्रणपर विम्लापन, प्रह्लादन ( वेदनाहरण ), पाचन, दारण, पीडन, शोधन, रोपण, उत्सादन, अवसादन, निर्वापण, सवर्णीकरण, रोमजनन, रोमापहरण, कृमिनाशन ( रक्षोहनन ), कठिनीकरण, मार्दवकरण आदि कर्मों( उद्देश्यों )के लिये लेप, परिषेक, अभ्यङ्ग, उपनाह, स्वेदन, अवचूर्णन, धूपन, प्रतिसारण, पत्रदान, प्रक्षालन आदि प्रक्रियाओं( उपायों )के द्वारा कल्क, कषाय, घृत, तैल, रसक्रिया, क्षार, वर्ति,

चूर्ण, मरहम आदि कल्पोंका औषधके रूपमें प्रयोग किया जाता है। इनमेंसे विम्लापन, पाचन, दारण, प्रपीडन, शोधन, रोपण, उत्सादन, अवसादन, रोमजनन, रोमापहरण (रोमशातन), कृमिनाशन (रक्षोघ्न) इन पारिभाषिक शब्दोंकी व्याख्या इसी ग्रन्थके पूर्वार्धमें पृ. ५९–६२ पर देखें। निर्वापणकी व्याख्या पू. पृ. ३७ पर तथा मार्दवकरकी व्याख्या पू. पृ. ६२ पर देखें। लेप आदिका वर्णन क्रमशः नीचे दिया जाता है—

१ **लेप**—व्रणशोथमें प्रारम्भमें ही वेदना-पीडा कम करने, तथा शोथ बैठाने-(विम्लापन)के लिये और व्रण होनेपर शोधन, रोपण, उत्सादन, अवसादन आदि कर्मोंके लिये लेप किया जाता है="**प्रह्लादने शोधने च शोफस्य हरणे तथा। उत्सादने रोपणे च लेपः स्यात्तु तदर्थकृत्॥**" (सु. चि. अ. १)। "प्रह्लादने सुखकरणे, रुजापनयनात्" (ड.)। लेपकी कल्पना इसी खण्डमें पृ. ४६–४७ पर देखें।

२ **परिषेक**—व्रणशोथमें पीडा कम करनेके लिये दोषानुसार घृत, तैल, काँजी, मांसरस, दूध, मूत्र, सिरका आदि द्रवपदार्थ शोथके ऊपर धारसे गेरे जाते हैं। उसको **परिषेक** कहते हैं। वात और कफके शोथमें गरम और पित्तके शोफमें ठण्डे द्रवपदार्थोंसे परिषेक करना चाहिये।

३ **अभ्यङ्ग**—दोषानुसार वात और कफके व्रणशोथमें तैलसे तथा पित्त और रक्तके व्रणशोथमें शतधौतघृतसे अभ्यङ्ग किया जाता है—"**अभ्यङ्गस्तु दोषमालोक्योपयुक्तो दोषोपशमं मृदुतां च करोति**" (सु. चि. अ. १)।

४ **उपनाह**—कच्चे व्रणशोथमें शोथको बैठानेके लिये तथा पकने लगे हुए (विदग्ध) व्रणशोथमें शोथको शीघ्र पकानेके लिये उपनाह (पुलटिस) किया जाता है="**शोफयोरुपनाहं तु कुर्यादामविदग्धयोः। अविदग्धः शमं याति विदग्धः पाकमेति च॥**" (सु. चि. अ. १)। उपनाहकी कल्पना इसी खण्डमें पृ. ४७ पर देखें।

५ **स्वेदन**—पीडायुक्त और कठिन व्रणशोथ या व्रणोंपर स्वेदन किया जाता है= "**रुजावतां दारुणानां कठिनानां तथैव च। शोफानां स्वेदनं कार्यं ये चाप्येवंविधा व्रणाः॥**" (सु. चि. अ. १)। स्वेदनकी विधि इसी खण्डमें पृ. ११८–११९ पर देखें।

६ **अवचूर्णन**—व्रणोंमें शोधन या रोपणके लिये तत्तद्गुणवाले औषधोंका सूक्ष्म कपड़छान चूर्ण छिड़का जाता है, उसको **अवचूर्णन** कहते हैं।

७ **धूपन**—व्रणधूपनका विषय इसी खण्डमें पृ. १०५ पर देखें।

८ **प्रतिसारण**—व्रणशोथ या व्रणके ऊपर रसक्रिया–क्षार आदि अँगुली, फाहा वगैरहसे लगाये जाते हैं। इस क्रियाको **प्रतिसारण** कहते हैं।

९ **पत्रदान**—जो व्रण कठिन, थोड़े मांसवाले और रूक्ष होनेसे न भरते–रुझते

हों उनपर दोष और ऋतुके अनुसार वनस्पतियोंके पत्र बाँधे जाते हैं उसको **पत्रदान** कहते हैं । व्रणमें औषधका कल्क या स्नेहकी बत्ती देकर ऊपर पत्र रखनेसे पट्टबन्धका कपड़ा औषधके सार या स्नेहको चूस-शोष नहीं लेता=**"स्थिराणामल्पमांसानां रौक्ष्यादनुपरोहताम् । पत्रदानं भवेत् कार्यं यथादोषं यथर्तु च ॥ स्नेहमौषधसारं च पट्टः पत्रान्तरीकृतः । नादत्ते यत्ततः पत्रं कल्कस्योपरि दापयेत् ॥"** (सु. चि. अ. १)।

१० **प्रक्षालन**—व्रणको यथावश्यक शोधन या रोपण क्वाथोंसे धोया जाता है, उसको **व्रणप्रक्षालन** या **व्रणधावन** कहते हैं । व्रणप्रक्षालनके लिये पिचकारी (व्रणवस्ति) या शोषक रूईसे काम लेना चाहिये । नाडीव्रणमें तैल देना हो तो वह व्रणवस्तिसे देना चाहिये=**"नाडीव्रणप्रक्षालनाभ्यञ्जनयन्त्रे षडङ्गुले वस्तियन्त्राकारे मुखतोऽकर्णिके मूलमुखयोरङ्गुष्ठकलायप्रवेशस्रोतसी"** (अ. सं. सू. अ. ३४)।

११ **कल्क**—व्रणमें स्राव बन्द करने, कोमलता लाने, गला हुआ मांस निकालने और व्रणके शोधन तथा रोपणके लिये शोधन या रोपण औषधोंका कल्क दिया जाता है=**"तस्य (लेपस्य) उपयोगः क्षताक्षतेषु । यस्तु क्षतेषूपयुज्यते स भूयः 'कल्क' इति संज्ञां लभते निरुद्धालेपनसंज्ञः । तेनास्रावसन्निरोधो मृदुता पूतिमांसापकर्षणमनन्तर्दोषता व्रणशुद्धिश्च भवति"** (सु. सू. अ. १८)।

१२ **विकेशिका-वर्ति**—गले हुए मांसवाले, कोटर (भीतर पोल) वाले और भीतर पीबवाले व्रणोंमें तिलका कल्क-शहद और घी (या अन्य घृत-तैल-मरहम आदि) लगाई हुई कपड़े या सूतकी बत्ती रखी जाती है । उसको **विकेशिका** कहते हैं=**"तिलकल्कमधुघृताक्तवस्त्रस्य सूत्रस्य वा वर्तिः 'विकेशिका' इत्युच्यते"** (सु. सू. अ. १८, सूत्र २१ पर डल्हण)।

१३ **कवलिका**—व्रणमें औषधका कल्क-बत्ती आदि रखनेके पीछे उनके और बाँधनेके पट्टेके बीचमें वनस्पतियोंके पत्ते या कपड़ेकी गद्दी-रूई आदि रखे जाते हैं उनको **कवलिका** कहते हैं=**"औषधवस्त्रयोरन्तरे या दीयते औषधसंस्थापनार्थमौदुम्बर्यादित्वक् पत्राणि वा सा 'कवलिका' इत्युच्यते।"** (सु. सू. अ. १८, सूत्र २० पर डल्हण)।

**वक्तव्य**—व्रणके ऊपर औषधप्रयोगके विषयमें यहाँ संक्षेपमें लिखा गया है । इस विषयमें जिनको विशेष जिज्ञासा हो वे सु. सू. अ. १८, सु. चि. अ. १, च. चि. अ. २५ तथा सु. सू. अ. ३५ देखें ।

इति आचार्योपाह्वेन त्रिविक्रमात्मजेन यादवशर्मणा विरचिते द्रव्यगुणविज्ञाने उत्तरार्धे प्रथमे परिभाषाखण्डे भेषजप्रयोगविधिविज्ञानीयाध्यायः सप्तमः ॥ ७ ॥

---

# परिशिष्ट १।

## मानपरिभाषाविज्ञानीयाध्यायका परिशिष्ट।

### पौतव[1]मान ( घनपदार्थका मान-तौल-वजन )

### Measures of Mass ( Weights )

### घन पदार्थका आयुर्वेदीय मान

सुश्रुत और शार्ङ्गधरके मतानुसार

| | |
|---|---|
| ३ राजिका ( राई ) | १ रक्तसर्षप ( लाल सरसों ) |
| २ रक्तसर्षप | १ गौरसर्षप ( पीली सरसों ) |
| ४ गौरसर्षप | १ तण्डुल ( लाल चावल ) |
| २ तण्डुल | १ धान्यमाष ( उड़द ) या यव ( जौ ) |
| २ धान्यमाष या यव | १ रक्तिका ( रत्ती ), गुञ्जा |
| २ रक्तिका | १ अण्डिका–निष्पाव ( सेमका बीज ) |
| ६ रक्तिका | १ सुवर्णमाषक ( माशा ) |
| ४ सुवर्णमाष | १ शाण ( चाँदीकी चवन्नी ) |
| २ शाण | १ द्रङ्क्षण ( चाँदीकी अठन्नी ) |
| २ द्रङ्क्षण | १ कर्ष ( १ रुपयेभर, १ तोला ) |
| २ कर्ष | १ शुक्ति ( २ तोला ) |
| २ शुक्ति | १ पल ( ४ तोला ) |
| २ पल | १ प्रसृति ( ८ तोला ) |
| २ प्रसृति ( ४ पल ) | १ कुडव ( १६ तोला ) |
| २ कुडव | १ मानिका–शराव ( ३२ तोला ) |
| २ मानिका ( ४ कुडव ) | १ प्रस्थ ( ६४ तोला ) |
| ४ प्रस्थ | १ आढक ( २५६ तोला ) |

---

१ संस्कृतभाषामें तुला(काँटे)से पदार्थके गौरवका जो मान किया जावे उसको **'पौतव'** ( तौल–वजन ), कुडव आदि मापसे द्रव या घन पदार्थके आयतन-परिमाण-का जो मान जावे उसको **'द्रुवय'** मान, और हाथ आदिसे पदार्थकी लंबाईका जो मान किया जावे उ **'पाय्य'** मान कहते हैं। मापनेकी डोरीको **भागसूत्र** कहते हैं=''तुलाद्यैः पौतवं द्रुवयं कुडवादिभिः। पाय्यं हस्तादिभिः'' अभिधानचिन्तामणि, कांड ३, श्लो. ५१ ''पाय्यं हस्तादिभिर्मानं द्रुवयं कुडवादिभिः। पौतवं तुलया, तस्य सूत्रं स्याद्भागसूत्रकम्, वैजयन्ती, सामान्यकाण्ड, गणाध्याय।

| | |
|---|---|
| २ आढक ( ८ प्रस्थ ) | १ कंस ( ५१२ तोला ) |
| ४ आढक | १ द्रोण ( १०२४ तोला ) |
| २ द्रोण | १ शूर्प ( २०४८ तोला ) |
| २ शूर्प या ४ आढक | १ वाह-गोणी ( ४०९६ तोला ) |
| ४ वाह | १ खारी ( १६३८४ तोला ) |
| २००० पल | १ भार ( ८००० तोला ) |
| १०० पल | १ तुला ( ४००० तोला ) |

### सुश्रुतका मतान्तरसे लिखा हुआ कर्षका मान

| | |
|---|---|
| १९ निष्पाव ( सेमके बीज ) | १ धरण |
| २॥ धरण | १ कर्ष |

### चरकके मतानुसार मान

| | |
|---|---|
| ४ अण्डिका ( सेमके बीज—८ रत्ती ) | १ सुवर्णमाष ( माशा ) |
| ३ सुवर्णमाष ( २४ रत्ती ) | १ शाण |

चरकके अन्य मान सुश्रुत और शार्ङ्गधरके समान हैं।

### भारतवर्षमें अंगरेजी राज्यद्वारा नियत किया हुआ तोला, सेर और मनका मान

| | |
|---|---|
| १८० ग्रेन | १ तोला |
| ५ तोला | १ छटाँक |
| ४ छटाँक | १ पाव |
| ४ पाव ( १६ छटाँक ) | १ सेर |
| ४० सेर | १ मन |

### घन पदार्थका अंगरेजी तौल—Imperial System

( जो अंगरेजी साम्राज्यमें प्रचलित है। )

| | |
|---|---|
| ग्रेन[1] | १ गेहूँभर |
| ६० ग्रेन | १ ड्राम |
| ४३७॥ ग्रेन | १ औंस ( आउंस ) |
| १६ औंस या ७००० ग्रेन | १ पौंड ( पाउंड ) |
| १४ पौंड | १ स्टोन |
| २८ पौंड | १ क्वार्टर |

---

१ ग्रेन लगभग १ यव या माषके बराबर होता है।

| | |
|---|---|
| ४ क्वार्टर | १ हंड्रवेट |
| २० हंड्रवेट | १ टन |

**घन पदार्थका यूरोपीय मान** Metric System

( जो अंगरेजी साम्राज्य छोड़कर यूरोपके अन्य देशोंमें प्रचलित है । )

| | |
|---|---|
| १ ग्रॅाम | करीब १५½ ग्रेन |
| १ डेसिग्राम | १ ग्रामका दशांश |
| १ सेन्टिग्राम | १ ग्रामका शतांश |
| १ मिलिग्राम | १ ग्रामका सहस्रांश |
| १ किलोग्राम | १ हजार ग्राम |

---

## द्रवयमान ( द्रवपदार्थका मान–परिमाण )

## Measures of Capacity ( Volumes )

### द्रव पदार्थका आयुर्वेदीय मान

तस्य प्रमाणमष्टौ बिन्दवः प्रदेशिनीपर्वद्वयनिःसृ(स्रु)ताः प्रथमा मात्रा, द्वितीया शुक्तिः, तृतीया पाणिशुक्तिः ( सु. चि. अ. ४० ) ॥

अङ्गुष्ठसमीपवर्तिन्यङ्गुलिः प्रदेशिनी, तत्पर्वद्वयच्युता बिन्दवः । शुक्तिः द्वात्रिंशद्बिन्दवः । पाणिशुक्तिः चतुःषष्टिबिन्दवः ( ड. ) ॥

प्रदेशिन्या निमग्ने द्वे पर्वणी निर्गतस्ततः ।
नस्यादिषु तु विज्ञेयो भिषग्भिर्बिन्दुसंज्ञितः ॥
बिन्दुभिश्चाष्टभिः शाणः प्रोक्तश्चैव भिषक्तमैः ।
द्वात्रिंशद्बिन्दुभिश्चात्र शुक्तिश्चैव निगद्यते ॥
द्वे शुक्ती पाणिशुक्तिश्च नस्यकर्मणि पूजिता ।

( टोडरानन्दमें उद्धृत वृद्धहारीतवचन )

| | |
|---|---|
| १ बिन्दु | प्रदेशिनी अँगुलीके दो पर्वोंको द्रव पदार्थमें डुबोकर ऊँचे उठानेसे गिरी हुई एक बूँद ( टोपा-कतरा ) |
| ८ बिन्दु ( बूँद ) | १ शाण ( द्रवपदार्थका ) |
| ३२ बिन्दु | १ शुक्ति |
| ६४ बिन्दु | १ पाणिशुक्ति |

---

१ ग्राम लगभग चरकके १ माशेके बराबर होता है ।

**वक्तव्य**—पाणिशुक्तिके आगेका द्रवपदार्थका मान आयुर्वेदके प्राचीन ग्रन्थोंमें देखनेमें नहीं आता । द्रवपदार्थके कुडवका मान शार्ङ्गधरने लिखा है । उसको इसी खण्डमें पृ. १० पर देखें ।

## द्रवपदार्थका अंगरेजी मान—Imperial System

(जो ब्रिटिश साम्राज्यमें प्रचलित है)

| | |
|---|---|
| १ मिनिम | १ बूँद |
| ६० मिनिम (बूँद) | १ फ्लुइड् (तरल) ड्राम |
| ८ फ्लुइड् ड्राम | १ फ्लुइड् औंस |
| १६ फ्लुइड् औंस | १ फ्लुइड् पौंड |
| २० फ्लुइड् औंस | १ पाइन्ट |
| ८ पाइन्ट | १ गेलन |

## द्रवपदार्थका यूरोपीय मान—Metric System

(जो ब्रिटिशसाम्राज्य छोड़कर सारे यूरोपमें प्रचलित है)

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ मिलिलिटर | ८ डिग्री | (सेन्टिग्रेड) | गरम | परिस्रुत | १ ग्राम | जलका | परिमाण |
| १ सेन्टिलिटर | ,, | ,, | ,, | ,, | १० ग्राम | ,, | ,, |
| १ डेसिलिटर | ,, | ,, | ,, | ,, | १०० ग्राम | ,, | ,, |
| १ लिटर | ,, | ,, | ,, | ,, | १००० ग्राम | ,, | ,, |

---

## पाय्यमान-(दैर्घ्य-लंबाईका मान)

### Measures of Length

### दैर्ध्यका भारतीय मान

| | |
|---|---|
| १ अङ्गुल | ८ यवोंको मध्यभागमें सूईमें पिरोनेसे जो लंबाई होती है वह (लगभग $\frac{3}{4}$ इंच) |
| १२ अंगुल | १ वितस्ति (बिलाँद, बित्ता, बालिस्त) लगभग ९ इंच । |
| अरत्नि | लगभग २२ अंगुल-(१६॥ इंच ।) |
| २ वितस्ति (२४ अंगुल) | १ हस्त-हाथ (१८ इंच) |
| व्याम | ४ हाथ (६ फीट) |

**वक्तव्य**—भास्कराचार्यने अपने लीलावती नामके प्रसिद्ध गणितके ग्रन्थमें ८ यवोदरका १ अँगुल लिखा है-"यवोदरैरङ्गुलमष्टसंख्यैः" (परिभाषाप्रकरण

श्लो ४ )। शब्दार्थचिन्तामणिमें ६, ७ या ८ यवका अंगुल होता है ऐसा विकल्प लिखा है। यह विकल्प वास्तविक तीन प्रकारके अंगुलका द्योतक हो सकता है, जो देश भेदसे प्रचलित हो। परन्तु भास्कराचार्यका लिखा हुआ ८ यवका अंगुल सर्वत्र लिया गया है। सुश्रुत निदानस्थानके अर्शोनिदान( अ. २ ) में लिखा है कि—

**रोमान्तेभ्यो यवाध्यर्धो गुदोष्ठः परिकीर्तितः ।**

इसकी व्याख्यामें **गयदास** लिखते हैं कि—"यवाध्यर्धः सार्धयवः । एतेन त्रियवोऽङ्गुलः, सार्धेन यवेनार्धाङ्गुलत्वात्" । यहाँ गयदासने ३ यवका अंगुल लिखा है। उन्होंने किसी ग्रन्थका प्रमाण नहीं दिया है। छिले हुए ३ यवोंको नोकें मिलाकर रखनेसे १ अंगुल बनता है।

### लम्बाईका अंगरेजी मान—Imperial System

( जो ब्रिटिश साम्राज्यमें प्रचलित है )

| | |
|---|---|
| १ टेन्थ् | १ इंचका दशांश |
| १२ इंच | १ फुट |
| ३ फीट | १ यार्ड् ( ३६ इंच—गज ) |
| २२० यार्ड् ( गज ) | १ फर्लाङ्ग |
| ८ फर्लाङ्ग | १ मील |

### लम्बाईका यूरोपीय मान—Metric System

( जो ब्रिटिश साम्राज्यको छोड़कर सारे यूरोपमें प्रचलित है )

| | |
|---|---|
| मिटर | १ यार्ड् ( गज ) और ३ तथा ३७ शतांश इंच |
| डेसिमिटर | मिटरका दशांश |
| सेन्टिमिटर | मिटरका शतांश |
| मिलिमिटर | मिटरका सहस्रांश |
| किलोमिटर | १००० मिटर |

## यूनानी वैद्यकके मतसे घनपदार्थोंका मान ( वज़न—अरबी )।

| | |
|---|---|
| २ खशखाश | १ खर्दल ( अरबी ), राई ( हिं० ) |
| ४ खर्दल | १ उरुज्जह ( अ० ), बिरंज ( फारसी ), चावल ( हिं० ) |
| ४ उरुज्जह | १ शईरह ( अ० ), जौ ( हिं० ) या १ हब्बह ( अ० ), गेहूं ( हिं० ) ग्रेन ( अं० ) |

| | |
|---|---|
| २ शईरह | १ सुर्ख (फा०), रत्ती (हिं०) या तस्सूज (अ०) |
| २ सुर्ख | १ किरात (अ०) |
| ६ सुर्ख | १ दाँग या आनह (फा०) |
| ८ सुर्ख | १ माशा (हिं०) |
| ३॥ माशा (२८ रत्ती) | १ दिरहम (अ०), दिरम (फा०) करीब १ ड्राम (अं०) |
| ४॥ माशा (३६ रत्ती) | १ मिस्काल (अ०); जौजह, जवझह (अ०)। |
| २० कीरात (४० रत्ती) | १ दीनार (फा०) |
| २० माशा | १ इस्तार (अ०) |
| ३३॥ माशा (७॥ मिस्काल) | १ औकिय्यह-अवकीय्यह (अ०) लगभग १ आँउस (अं०) |
| ९० मिस्काल (३३॥ तोला) | १ रतल तिब्बी |
| २ रतल तिब्बी | १ मन तिब्बी या आसार |
| ६४ तोला | १ सेर आलमगीरी (प्रस्थ-सं०) |
| ८४ तोला | १ सेर शाही |

## द्रवपदार्थका यूनानी मान ।

| | |
|---|---|
| ४॥ माशा | १ चमचह |
| १२॥ तोला | १ पियाली (प्याली) |
| २० तोला | १ पियालह (प्याला) |

---

## भेषजकल्पनाविज्ञानीयाध्यायका परिशिष्ट २।

धूमवर्तिकल्पना—

धूमवर्त्युक्तद्रव्याणां सूक्ष्मं चूर्णं जलेन वै ।
पिष्ट्वा लिम्पेच्छरेषीकां तां वर्तिं यवसन्निभाम् ॥
अङ्गुष्ठसंमितां कुर्यादष्टाङ्गुलसमां भिषक् ।
शुष्कां विगर्भां तां वर्तिं धूमनेत्रार्पितां नरः ॥
स्नेहाक्तामग्निसंप्लुष्टां पिबेत् प्रायोगिकीं सुखाम् ।

प्रायोगिकी, स्नैहिकी और वैरेचनिकी ऐसी तीन प्रकारकी धूमवर्ती बनती है । जिस प्रकारकी धूमवर्ती बनानी हो उसके ग्रन्थोंमें लिखे हुए द्रव्योंका सूक्ष्म कपड़छान चूर्ण बना, उसको जलमें महीन पीस, कल्क बनाकर उसको जलमें भिगोई हुई एक सरकंडेकी मजबूत सलाईपर लेप करे । लेप अँगूठे जितना मोटा, जौके जैसा मध्यमें स्थल और

दोनों सिरेमें सँकरा, आठ अंगुल लंबाईमें करे। लेप सूखने पर सरकंडेके बीचकी सलाईको सावधानीसे निकाल ले। इससे यह वर्ती बीचमेंसे नलीके जैसी पोली बन जायगी। पीछे इस वर्तीपर घी लगा, उसको धूमनेत्रमें रख, दिया सलाईसे जलाकर धूमपान करे।

तीनों प्रकारकी धूमवर्तीके द्रव्य चरक सूत्रस्थान अध्याय ५ में लिखे हैं। यह पाठ पृ. ३३ पर फलवर्तीके पीछे पढ़ना चाहिये।

चूर्णोदककल्पना—

**रक्तिद्वयोन्मितं चूर्णं पञ्चतोलकसंमिते।**
**जले विनिक्षिपेत् प्राज्ञस्त्रियामं स्थापयेद्बुधः॥**
**ततः सारकपत्रेण सारयेत् काचपात्रके।**
**चूर्णोदकमिति ख्यातं तथैव च सुधोदकम्॥**
**चूर्णोदकं दृढहरित्काचकुप्यां निधापयेत्।**

(रसतरङ्गिणी त. ११)

दो रत्ती अच्छा सूखा कलीका चूना ले, उसको पाँच तोला जलभरी हुई हरे रंगके काँचकी शीशीमें डाल, शीशीके मुँहपर हरे रंगके काँचकी डाट लगा, खूब हिलाकर ठण्ढी जगहमें ९ घंटा रख छोड़े। बीचबीचमें शीशीको २–३ वार हिलावे। ९ घंटेके बाद एक काँचके गिलासपर फिल्टर पेपर रख, उसपर चूनेका निथारा हुआ जल गेरकर छान ले। बाद उस जलको अच्छी तरह धोई हुई हरे रंगके काँचकी शीशीमें हरे रंगके काँचकी डाट लगाकर रख छोडे। इसे **चूर्णोदक** या **सुधोदक** कहते हैं।

**वक्तव्य**—चूर्णोदककी मात्रा, आमयिक प्रयोग आदि रसतङ्गिणीके ११ वें तरङ्गमें देखें।

तुत्थद्रवकल्पना—

**द्विगुञ्जतश्चतुर्गुञ्जं तुत्थकं निर्मलीकृतम्।**
**परिस्रुते तु सलिले पञ्चतोलकसंमिते॥**
**निक्षिपेदथ विज्ञाय तुत्थकं सर्वथा द्रुतम्।**
**तुत्थद्रवं प्रयुञ्जीत रसतन्त्रविशारदः॥**

(रसतरङ्गिणी त. २१)

एक धोये हुए स्वच्छ काँचके पात्रमें पाँच तोला परिस्रुत जल डालकर उसमें दोसे चार रत्ती साफ किया हुआ नीलाथोथा मिलावे। जब सब नीलाथोथा जलमें मिल जाय तब उसको धोई हुए स्वच्छ काँचकी शीशीमें फिल्टर पेपरसे छान कर शीशीके मुँहको काँचकी डाटसे बन्द कर रख दे। इसको **तुत्थद्रव** कहते हैं।

**वक्तव्य**—नीलेथोथेको साफ करनेकी विधि और तुत्थद्रवका आमयिक प्रयोग रसतरङ्गिणीके २१ वें तरङ्गमें देखें ।

स्फटिकाद्रवकल्पना—

**स्फटिकां तोलकमितां पञ्चाशत्तोलकोन्मिते ।**
**जले विद्राव्य युञ्जीत** (र. त., त. ११)

एक तोले फिटकिरीके चूर्णको एक धोये हुए काँचके पात्रमें पचास तोले परिस्रुत जलमें गला, स्वच्छ कपड़े या फिल्टर पेपरसे दूसरे काँचके पात्रमें छान, काँचकी शीशीमें भर, काँचकी डाट लगाकर रख छोड़े । इसको **स्फटिकाद्रव** कहते हैं ।

परिस्रुतजलकल्पना—

**यन्त्रेण नलिकाख्येन वह्निसंतापयोगतः ।**
**बिन्दुशो यत् स्रुतं नीरं तत् परिस्रुतमुच्यते ॥**
(र. त., त. २)

नलिकायन्त्र( भबके )में स्वच्छ जल भर, यन्त्रको आगपर चढ़ाकर स्वच्छ काँचके पात्रमें खिंचे हुए अर्कको **परिस्रुतजल** कहते हैं ।

गुलकन्द बनानेकी विधि—

अच्छे कलईदार पीतलके, एनामलके या चीनीमिट्टीके बरतनमें गुलाब, सेवती, अमलतास आदिके ताजे फूलोंको बराबर वजनकी शक्करके साथ मिला, पात्रके ऊपर दोहरा मजबूत कपड़ा बाँधकर २०–४० दिनतक धूपमें रखें । इसको **गुलकन्द** कहते हैं । गुलकन्द यह फारसी नाम है । गुल=पुष्प, कन्द=शक्कर । इसका संस्कृतभाषामें **पुष्पखण्ड** नाम रखना उचित है ।

मसीकल्पना—

औषधद्रव्योंको इस प्रकार जलाना कि उसके कोयले बने, राख न बने । कोयले बनानेकी अच्छी विधि यह है—जिस औषधका कोयला बनाना हो उसको सँकरे मुँहके मिट्टीके घड़ेमें डाल, घड़ेके मुँहपर उतना ही चौड़ा मिट्टीका सकोरा रख, सन्धिस्थानपर कपड़मिट्टी करके आगपर चढ़ावे । जब सन्धिस्थानसे धुआँ निकलना बन्द हो जाय तब नीचे उतार, पीस, कपड़छान करके रख ले । इसको **मसी** कहते हैं । यदि सफेद राख बने तो उसको **क्षार** कहते हैं । "कृष्णस्य सर्पस्य मसी सुदग्धा" (सु. चि. अ. ९ ) इसकी व्याख्यामें **डल्हण** लिखते हैं कि—"कृष्णसर्पो दह्यमानो यदाऽतिकृष्णत्वं गच्छति तदा तच्चूर्णं 'मसी' इत्युच्यते, स एव यदाऽतिदह्यमानो शुक्लत्वं याति तदा 'क्षार' इत्युच्यते" ।

कज्जलकल्पना—

एक सकोरेमें घी या तेलमें बत्ती रख, उसको जला, ३-४ अंगुल ऊपर दो ईंटोंपर मिट्टी या लोहेका तवा रखकर उसमें धुआँ इकठ्ठा करे, इसको **कज्जल** (काजल) कहते हैं। इसमें घी कपूर आदि मिलाकर नेत्रमें लगानेके लिये अञ्जन बनाया जाता है।

शङ्खद्राव( द्रावकाम्ल )कल्पना—

लवण, फिटकिरी, सोरा, नौसादर, कसीस, सुहागा, जौखार, सज्जीखार आदि लवण और क्षारद्रव्योंको काँचके नलिकायन्त्रमें ( काचनिर्मित तिर्यक्पातनयन्त्र glass-retort ग्लास रिटॉर्ट ) में रख, यन्त्रकी सन्धिको कपड़मिट्टी करके आगपर चढ़ावे। नलिकायन्त्रकी तिरछी नलीका मुँह दूसरे जलभरे पात्रमें रखी हुई काँचकी शीशीके मुँहमें लगाकर यन्त्रके नीचे मंदी आँच दे। तिरछी नलीके मुँहसे टपककर द्रावकाम्ल शीशीमें इकठ्ठा होगा। जब द्रावकाम्ल आना बन्द हो जाय तब अग्नि देना बन्द करे। इसको **शङ्खद्राव** या **द्रावकाम्ल** कहते हैं।

**वक्तव्य**—द्रावकाम्लोंका विधान प्राचीन ग्रन्थोंमें देखनेमें नहीं आता। भैषज्यरत्नावली, रसतरङ्गिणी आदि नवीन ग्रन्थोंमें शङ्खद्रावके कई योग लिखे हैं। यह कल्पना दक्षिण भारतके सिद्धसंप्रदाय या यूनानीवैद्यकसे ली है ऐसा मालूम होता है। यूनानी वैद्यकमें इसको **तेजाब** ( फा० ) अर्थात् **तीक्ष्णजल** कहते हैं। शङ्खद्राव बनानेके लिये काँचके बने हुए अच्छे रिटॉर्ट बड़े शहरोंमें विलायती दवा बेचनेवालोंके यहाँ मिलते हैं, उनको काममें लेना अच्छा है।

## आयुर्वेदीय कल्पोंके यूनानी ( अरबी और फारसी ) तथा डॉक्टरी ( लॅटिन और अंगरेजी ) नाम।

| आयुर्वेदीयनाम | यूनानीनाम | डॉक्टरीनाम |
|---|---|---|
| स्वरस | असीर ( अ० ), अफ्सु-(शु)र्दा ( फा० ) | Succus-सक्कस् ( लॅ० ), Expressed juice-एक्स्प्रेस्ड् जूस् (अं०) |
| कल्क | नुगदा[1] ( अ० ) | |
| चूर्ण | सफूफ[2] ( अ० ) | Pulvis-पल्विस्-(लॅ०), Powder-पाउडर् (अं०) |

---

१ इसीसे **लुगदी** और **लुबदी** ये हिन्दी शब्द बने हुए हैं। २ यूनानीवैद्यकमें उपयोगके भेदसे चूर्णके ये अलग अलग नाम दिये हुए हैं;—**सनून** (मंजन), **ज़रूर** ( अवचूर्णन—व्रणपर छिड़कनेके लिये बनाया हुआ सूक्ष्म चूर्ण ), **नफूख** ( नस्यार्थ चूर्ण ), **अतूस**, **सऊत** ( छींक लानेवाला चूर्ण ), **कुहल**, **सुरमह** (अञ्जनार्थ चूर्ण )।

| आयुर्वेदीयनाम | यूनानीनाम | डॉक्टरीनाम |
|---|---|---|
| क्वाथ | मतबूख, तबीख (अ०) जोशाँदा, जोशान्दह (फा०) | Decoctum-डिकॉक्टम्(लै०), Decoction-डिकॉक्शन्(अं०) |
| मांसरस | यख्नी, माउल्लहम (अ०) शोरबा, आबे गोश्त (फा०) | Meat juice-मीट् जूस्, Soup-सूप् (अं०) |
| धान्यमण्ड | आशे दकीक, आशे बिरंज (फा०) | Rice broth-राइस् ब्रॉथ्, Rice water-राइस् वॉटर् (अं०) |
| यवमण्ड | माउश्शईर (अ०), आशे जौ (फा०) | Barley water-बार्लि वॉटर् (अं०) |
| वाट्यमण्ड | माउश्शईर मुहम्मस (अ०) आशे जौ बिरयाँ (फा०) | |
| शीत-हिम | खेसान्दह[1], जुलाल (अ०) | Cold infusion-कोल्ड् इन्फ्युझन् (अं०) |
| तण्डुलोदक | आब बिरंज (फा०) | |
| पानक | शर्बत (अ०) | |
| शार्कर | शर्बत (अ०) | Syrupus-सिरपस् (लै०), Syrup-सिरप् (अं०) |
| अर्क | माअ, अर्क (अ०) | Aqua-एक्वा (लै०), Distilled water डिस्टिल्ड् वॉटर् (अं०) |
| फाण्ट | मनकूअ, नकूअ, नकीअ (अ०) खे(खि) साँदा, खेसान्दह (फा०) | Infusum-इन्फ्युझम्(लै०), Infusion.-इन्फ्युझन्(अं०) |
| रसक्रिया (फाणित) | उसारा, उसारह, रुब्ब (अ०) | Extractum liquidum-एक्स्ट्रॅक्टम् लिक्विडम् (लै०), Liquid extract-लिक्विड् एक्स्ट्रॅक्ट् (अं०) |

१ यूनानीवैद्यकमें हिम और फाण्ट इन दोनोंको खेसान्दह या खिसाँदा कहते हैं। जुलाल शीतकषायका ही एक भेद है। इसमें शीतल जल या अर्कमें औषध द्रव्योंको भिगोकर विना मसले ऊपरका निथरा हुआ जल ले लेते हैं।

| आयुर्वेदीयनाम | यूनानीनाम | डॉक्टरीनाम |
|---|---|---|
| घन-रसक्रिया | उसारह, उसारा, रुब्ब (अ०) | Solid Extract-सॉलिड् एक्स्ट्रॅक्ट्, Concentrated extract-कॉन्सेन्ट्रेटेड् एक्स्ट्रॅक्ट् (अं०) |
| अवलेह | माजून, मअजून (अ०), लऊक (अ०), जवारिश (अ०) खमीरह (अ०), लबूब (अ०), नोशदारु (अ), अंतरीफल[2] (अ०) | Confectio-कन्फेक्शिओ (ले०), Confection कन्फेक्शन्[1](अं०) |
| गुटिका, वटी | हब्ब, हब्बूब (अ०) | Pilula-पिल्युला (ले०), Pill-पिल् (अं०) |
| टिकडी-टिकिया | कुर्स (अ०) | Tablet-टॅब्लेट् (अं०) |
| वर्ति | शाफा (एकवचन), शियाफ (बहुवचन) (अ०, फा०) | |
| फलवर्ति (मलद्वारमें रखनेके लिये) | हमूल (अ०) | Rectal suppository-रेक्टल् सपोझिटरी (अं०) |
| फलवर्ति (योनिमें रखनेके लिये) | फिर्जजह (अ०) | Vaginal suppository-वॅजाइनल् सपोझिटरी, Pessary-पेसरी (अं०) |
| फलवर्ति (शिश्नमें रखनेके लिये) | | Urethral bougie-यूरिथ्रल् बूजी (अं०) |

१ अंगरेजीमें कन्फेक्शन चीनी या मधुयुक्त अवलेहको कहते हैं। २ यूनानीवैद्यकमें अवलेहके ऊपर लिखे हुए सात भेद माने गये हैं। औषधद्रव्योंके सूक्ष्म कपड़छान चूर्णको शहदकी चाशनीमें मिलाकर बनाए हुए अवलेहको **माजून** कहते हैं। जो अवलेह गलेके सूखापनको दूर करके कफ निकाले उसको **लऊक** कहते हैं। लऊककी चाशनी शर्बतसे गाढ़ी और माजूनसे पतली रखी जाती है। पाचनशक्ति बढ़ानेवाले अवलेहको **जवारिश** कहते हैं। औषधद्रव्योंके क्वाथमें शक्कर मिला, पकाकर इतना गाढ़ा कर लिया जावे कि वह चाटा जा सके उसको **खमीरह (खमीरा)** कहते हैं। बादाम, पिस्ता आदिके मग्जोंसे बनाये हुए शक्तिवर्धक अवलेहको **लबूब** कहते हैं। मुख्यतः आँवलेसे बनाये हुए पाचक अवलेहको **नोशदारु** कहते हैं। अन्य औषधोंके साथ अधिक प्रमाणमें त्रिफला मिलाकर बनाये हुए अवलेहको **अतरीफल** कहते हैं।

| आयुर्वेदीयनाम | यूनानीनाम | डॉक्टरीनाम |
|---|---|---|
| सन्धानक्रिया | तख़्मीर ( अ० ) | Fermentation-फर्मेन्टेशन् (अं०) |
| मद्य | खमूर, शराब ( अ० ) | Spirit-स्पिरिट्, wine-वाइन् (अं०) |
| आसव-अरिष्ट | तबीज, दरबह्रा ( अ० ) | Medicated wine-मेडिकॅटेड् वाइन् (अं०) |
| सुरासार | अल्कुहल ( अ० ) | Alcohol-ॲल्कोहल(अं०) |
| मद्यासव | | Tinctura-टिन्क्च्युरा(ले०), Tincture-टिंक्चर् (अं०) |
| शुक्त | खल्ल ( अ० ), सिरकह ( फा० ) | Vinegar-विनीगर (अं०), Acetum एसीटम् (ले०) |
| काञ्जिक | मुरिय्य (अ०), आबकामा (फा०) | |
| क्षार | कली ( अ० ) | |
| लेप | जि(ज)माद ( अ ) | Emplastrum-एम्प्लास्ट्रम् (ले०), Plaster-प्लास्टर्[1] (अं०) |
| मरहम | मरहम, मलहम ( अ० ) | Unguentum-अंग्वेटम् (ले०), Ointment ऑइन्टमेन्ट् (अं०) |
| मसी | एहराक, मुहर्रिक ( अ० ) | |
| शङ्खद्राव द्रावकाम्ल | तेजाब ( फा० ) | |

**वक्तव्य—डॉ. कार्तिकचन्द्र बसुने** अपने **भारतीयभैषज्यतत्त्व** नामके ग्रन्थमें कल्कको Paste पेस्ट, सिद्धतैलको Medicated oil मेडिकॅटेड् ऑइल्, सिद्धघृतको Medicated ghee मेडिकॅटेड् घी, क्षीरपाकको Decoction in milk डिकोक्शन् इन् मिल्क, अवलेहको Linctus लिन्क्टस् और मोदकको Bolus बोलस् ये अंगरेजी नाम दिया है ।

## रसतन्त्रीयपरिभाषाविज्ञानीयाध्यायका परिशिष्ट ३ ।

शोधनलक्षणम्—

**लोहधातुरसादीनामुदितैरौषधैः सह ।**
**स्वेदनं मर्दनं चैव तैलादौ ढालनं तथा ॥**
**दोषापनुत्तये वैद्यैः क्रियते शोधनं हि तत् ।**

---

१ ऍलोपॅथिक 'प्लास्टर्स्' तथा आयुर्वैदिक लेप एक नहीं हैं । परन्तु, देशी वैद्यकमें प्लास्टर्स्के तुल्य जो कल्प बनाये जाते हैं, उन्हें भी लेप ही कहते हैं; यथा-गुगलका लेप ।

सुवर्ण आदि लोह, माक्षीक आदि धातु (खनिज), पारद, विष आदिको उनमें रहे हुए दोषोंको दूर करनेके लिये तत्तत् द्रव्यके शोधनके लिये कहे हुए औषधों-(गोमूत्र, तैल, काँजी, दूध, स्वरस आदि) के साथ स्वेदन करना, मर्दन करना या उनको तपाकर अथवा गलाकर वुझाना, इन क्रियाओंको **शोधन** कहते हैं।

**वक्तव्य**—स्वर्णादि लोहोंमें अन्य लोहकी मिलावट हो तो उसको दूर करना, अभ्रक आदिमें पत्थर आदि मिले हों तो उनको दूर करना, लोह और धातुओंको मारणके लिये उपयुक्त बनाना और उनमें रहे हुए शरीरपर हानि करनेवाले दोषोंको दूर करना, ये शोधन संस्कारके मुख्य उद्देश्य हैं।

मारणलक्षणम्—

**शोधिताँल्लोहधात्वादीन् विमर्द्य स्वरसादिभिः।**
**अग्निसंयोगतो भस्मीकरणं मारणं स्मृतम् ॥**

यथोक्त विधिसे शुद्ध किये हुए सुवर्णादि लोह, माक्षीक आदि धातु, वज्र आदि रत्न, तथा शंख आदिका कपड़छान चूर्ण कर उनको खरलमें ओषधियोंके स्वरस, गोमूत्र आदि द्रव पदार्थोंमें घोट, टिकिया बना, सुखा, दो तवोंके बीचमें रख, अग्निपुट देकर भस्म बनानेकी क्रियाको **मारण** कहते हैं।

**वक्तव्य**—पुटोंका लक्षण और पुट देनेके विषयमें आवश्यक सूचनाएँ इसी खण्डमें पृ० ७९–८३ पर देखें।

सूर्यपुटलक्षणम्—

**द्रव्याणां भावितानां तु भावनौषधिजै रसैः।**
**शोषणं सूर्यतापे यत्तत् सूर्यपुटमुच्यते ॥** (र. त. त. ३)

लोह, धातु, रत्न आदिको जिन औषधियोंके स्वरस आदिकी भावना देनी हो उनमें मर्दन करके सूर्यके तापमें रखनेको **सूर्यपुट** कहते हैं।

पिष्टीलक्षणम्—

**केतक्यर्कादियोगेन पेषणादतिसूक्ष्मताम्।**
**गतं मुक्तादिजं चूर्णं मता पिष्टी च पिष्टिका ॥**

मोती–प्रवाल आदिके चूर्णको पत्थरके खरलमें डाल, केवडा–गुलाब आदिके अर्क या नीबू आदिके स्वरसमें घोटनेसे जो अत्यन्त सूक्ष्म चूर्ण बनता है उसको (उस द्रव्यकी) **पिष्टी** या **पिष्टिका** कहते हैं।

**द्रव्यगुणविज्ञाने उत्तरार्धे प्रथमः परिभाषाखण्डः समाप्तः।**

---

## द्रव्यगुणविज्ञान-पूर्वार्धके विषयमें विद्वान् वैद्योंकी संमतियाँ—

**वैद्यपञ्चानन पं. कृष्णशास्त्री कवडे बी. ए. पूना,** लिखते हैं कि—

आपण प्रसिद्ध केलेला द्रव्यगुणविज्ञान पूर्वार्ध पावला। विषयप्रधान शिक्षणपद्धतीनें ते ते विषय शिकविण्यांत येऊं लागले आहेत, परन्तु अशा प्रकारचा स्वतन्त्र ग्रन्थ नसल्यामुळें विद्यार्थ्यांची व अध्यापकांची कुचंबणा होत होती; आपल्या या ग्रन्थानें ही कुचंबणा नाहींशी होणार आहे. × × × आपण आपल्या या ग्रन्थानें एका अत्यन्त चांगल्या ग्रन्थाची भर आयुर्वेदीय ग्रन्थांत घातली आहे.

**आ. भू. पं. मनोहरलालजी वैद्यराज, प्रधानाध्यापक श्रीबनवारीलाल आयुर्वेदविद्यालय, देहली,** लिखते हैं कि—

ग्रन्थ देखकर अति प्रमोद हुआ। ग्रन्थमें रस-गुण-वीर्य-विपाक-प्रभाव आदिका विशदरूपसे विवरण किया गया है। आर्ष ग्रन्थोंके प्रमाण भी प्रत्येक स्थलमें सुचारुरूपसे वर्णित हैं। भाषा भी सरल विशुद्ध की गई है। वास्तवमें यह द्रव्यगुणविज्ञान आयुर्वेदसंसारमें अनुपम तथा परमोपयोगी है।

**आयुर्वेदाचार्य पं. विश्वनाथजी द्विवेदी, प्रिन्सिपल श्रीललितहरी आयुर्वेदिक कालेज, पीलीभीत,** लिखते हैं कि—

पुस्तककी सृष्टि मौलिकताकी रक्षाके साथ विषयकी पूर्ति करती है। अध्यापनार्थ इस प्रकारकी पुस्तकोंकी ही आवश्यकता है। द्रव्यगुणविज्ञान वास्तवमें एक महान आयुर्वेदिक कमीकी पूर्ति करता है। आपसे ऐसे ही स्टॅन्डर्ड साहित्यकी आशा हम सबको है।

**आयुर्वेदाचार्य पं. शारदाचरणजी शुक्ल, प्रिन्सिपल श्रीकान्यकुब्ज आयुर्वेदिक कालेज, लखनऊ,** लिखते हैं कि—

पुस्तकप्रणयन अध्ययन-अध्यापनकी दृष्टिसे बडा ही उपयोगी है और इससे वर्तमान आयुर्वेद जगतमेंको उचित प्रकाश मिलेगा ऐसा मेरा विश्वास है

**आयुर्वेदाचार्य पं. वि. पी. धुळेकरजी, प्रिन्सिपल श्रीबुन्देलखण्ड आयुर्वेदिक कालेज, झांसी,** लिखते हैं कि—

पुस्तक बडे परिश्रमसे लिखी गई है और विद्यार्थियोंके लिये परमोपयोगी सिद्ध होगा ऐसा मेरा विश्वास है। इस पुस्तकको प्रकाशित करके आपने एक बडे अभावकी पूर्ति की है। द्रव्यगुणविज्ञानका आयुर्वेद जगतमें स्वागत होना ही चाहिए।

**श्रीयुत आयुर्वेदाचार्य कविराज सुरेन्द्रमोहन बी. ए. प्रिन्सिपल श्रीदयानन्द आयुर्वेदिक कालेज, लाहौर,** लिखते हैं कि—

आपका द्रव्यगुणविज्ञान ( पूर्वार्ध ) प्राप्त हुआ । देखकर बडी प्रसन्नता हुई । हमारी नवीन पाठ्यप्रणालीके लिये यह पुस्तक उत्तम प्रतीत होती है ।

**आयुर्वेदाचार्य पं. श्रीमणिराम शर्मा, प्रधानाध्यापक श्रीहनुमान आयुर्वेद महाविद्यालय, रतनगढ ( बीकानेर ),** लिखते हैं कि—

जिन सात पदार्थों ( द्रव्य, गुण, रस, विपाक, वीर्य प्रभाव और कर्म ) की खोज करना साधारण व्यक्तियोंके लिये दुष्कर था वे एक जगह संकलित होनेसे केवल हमारा ही नहीं बल्कि वैद्यसंसारका अतीव उपकार हुआ है ।

**आयुर्वेदाचार्य पं. दयानिधि स्वामी, प्रधानाध्यापक श्रीबाबा कालीकमलीवाला आयुर्वेदमहाविद्यालय, हृषीकेश,** लिखते हैं कि—

इस प्रकारका ग्रन्थ आजतक आयुर्वेदसाहित्यमें प्रसिद्ध नहीं हुआ । यह ग्रन्थ विद्यालयोंके पाठ्यक्रममें निर्धारित करनेके लिये सर्वथा योग्य है ।

**श्रीयुत वैद्यराज सुन्दरलाल नाथालाल जोषी, प्रधानाध्यापक महागुजरात आयुर्वेद महाविद्यालय, नडियाद ( गुजरात ),** लिखते हैं कि—

पाठ्यपुस्तकनी दिशामां द्रव्यगुणविज्ञान एक अनोखी भात पाडे छे । आर्षवचनोने अविच्छिन्न राखीने, टीकाकारोमांथी योग्य टीकातारवणी आपीने, हिन्दीमां मर्म समजावी देवानी जे योजना राखी छे अने साथे तुलनात्मक परिशिष्टद्वारा वस्तुनुं समर्थन कर्युं छे ते जोई खूबज आनन्द थयो छे । आवा ग्रन्थो पाठ्यपुस्तक तरीके पसंदगी न पामशे तो पामशे कयो ? आयुर्वेदजगतने आपे खरेज ऋणी बनाव्युं छे ।

**श्रीयुत पं हनुमत्प्रसादशास्त्री साहित्यायुर्वेदाचार्य, प्रिन्सिपल हरनन्दराय रामनारायण संस्कृत कालेज, रामगढ़ ( सीकर ) जयपुर स्टेट,** लिखते हैं कि—

द्रव्यगुणविज्ञानम् ( पूर्वार्धः ) आयुर्वेदीयग्रन्थभाण्डागारशोभाभिवर्धनायावतरतीति कस्य न मनः प्रहृष्येत् । हेतुलिङ्गौषधस्कन्धत्रयोपेते खल्वायुर्वेदे वर्तते द्रव्यगुणविज्ञानात्मकस्यौषधस्कन्धस्य सर्वतः प्रामुख्यमिति प्रतियन्त्येव विद्वांसः । परन्तु संहिताग्रन्थेषु बहुत्र विप्रकीर्णस्यास्य विज्ञानस्य सर्वविधानां विज्ञेयांशानां याथात्म्येनावबोधाय नासीत्तादृशः कश्चिदेकत्र संग्रहो यः खलु द्रव्य-गुण-रस-विपाक-वीर्य-प्रभाव-कर्माणि सम्यगभ्रान्तमवबोधयिष्यत् । बहुधा परीक्षार्थं छात्रान् प्रगुणीकुर्वन्त आयुर्वेदाध्यापका विभिन्नेभ्यो ग्रन्थेभ्यो वैद्यसंमेलनादिषु संवृत्तभाषणादिभ्यश्चोपयुक्तानंशान् संकलय्यैव तमेतं किञ्चिदध्यापयन्ति स्म । परीक्षां प्रविशन्तश्च प्रायः पञ्चचतुराभिरेव पङ्क्तिभिरुत्तरं पूरयन्तः प्रयतन्ते स्म यथाकथञ्चिदपारस्य परीक्षापारावारस्य परं पारं प्रयातुमित्यसकृत्पश्यतां नोऽनुभवः । तामेतां दुरवस्थामभावं च दूरयद्भिः श्रीयादवजीमहानुभावैर्महदुपकृतमायुर्वेदजगत इति न स्तोकोऽपि संशयावकाशः । सोऽयं ग्रन्थो विद्यापीठजयपुर-हिन्दुविश्वविद्यालयादीनां परीक्षासु पाठ्यत्वेन परिग्राह्य इति तदधिकारिणोऽनुरुन्ध्महे, ते चावश्यं स्वकर्तव्यं परिपाल्यायुर्वेदीयछात्रानुपकुर्युरिति दृढं विश्वसिमश्च ।

वैद्यरत्न पं. एम. दुरैस्वामी अय्यङ्गार, चेपेरी, मद्रास, लिखते हैं कि—

"I find the book is a new venture in its character and model in the Ayurvedic field and it is the just book that the students of our System of medicine now require. Really it is a new kind of work giving authentic information related to our Ayurvedic Materia Medica."

---

## आयुर्वेदीय समाचारपत्रोंके अभिप्रायोंका सारांश—

× × × आयुर्वेदीय संहिताग्रन्थोंमें द्रव्यगुणविज्ञानके आधारभूत सिद्धान्तोंपर जो साहित्य मिलता है उसको क्रमशः संग्रहीत करके नीचे संपूर्ण उपलभ्यमान उपयोगी संस्कृत टीकाओंका संग्रह कर दिया है तथा नीचे सरल हिन्दी टीका भी देदी है। इस पुस्तकमें द्रव्यगुणविज्ञान जैसे दुर्ज्ञेय विषयका बहुत ही सरलतासे विवेचन किया है। इस पुस्तककी रचना करके आचार्यजीने आयुर्वेदीय पाठ्यपुस्तकोंकी भारी कमीकी कुछ अंशमें पूर्ति की है।

**आयुर्वेदमहासंमेलनपत्रिका।**

---

आयुर्वेदीय द्रव्यगुणविज्ञानावरील हा ग्रन्थ अत्यन्त उचित अशा समयीं प्रसिद्ध करण्यांत येत आहे. आयुर्वेदाच्या निरनिराळ्या विषयांचें व्यवस्थित अध्ययन-अध्यापन होण्यासाठीं प्रत्येक विषयावर त्या त्या विषयाची साकल्यानें माहिती देणाऱ्या ग्रन्थांची सध्यां आवश्यकता भासत आहे. प्राचीन संहिताग्रन्थांत इतस्ततः विखुरलेलीं प्रत्येक विषयावरील वाक्यें एकत्र करून त्यांनी विषयप्रतिपादनाला अनुकूल संगति लावणें आणि या वाक्यसंग्रहाच्या आधारें तत्त्वनिर्णायक अशा स्वरूपाच्या प्रत्येक विषयावरील ग्रन्थाची सध्यां अत्यन्त आवश्यकता आहे. प्रस्तुत ग्रन्थांत द्रव्यगुणविज्ञानांतील तात्त्विक विभागासंबधींचीं प्राचीन ग्रन्थांतील प्रायः सर्व वाक्यें संग्रहीत करण्यांत आलीं असून × × × त्यांची संगतवार रचना करण्यांत आली असल्यानें आयुर्वेदाचे विद्यार्थी व जिज्ञासु यांना हा ग्रन्थ उत्तम सहायक होण्यासारखा आहे।

**आरोग्यमंदिर।**

---

आयुर्वेदाचा अभ्यास हा विषयवार असावा असा प्रयत्न प्रथम नि. भा. आयुर्वेदविद्यापीठानें केला. पण प्रत्येक विषयावर सर्वप्रान्तांत उपयोगी पडतील अशीं पुस्तकें त्या वेळीं प्रसिद्ध होऊं शकलीं नाहींत. मुंबई सरकारनें नियुक्त केलेल्या देशी वैद्यक बोर्डानें प्रत्येक विषयाचा अभ्यासक्रम पण निश्चित केला आहे. तथापि त्याबरहुकुम पुस्तकें नसल्यामुळें निरनिराळ्या संस्थांतील अध्यापकांना व विद्यार्थ्यांना त्या त्या विषयाची तयारी करणें बरेंच जड जात आहे. ही अडचण दूर करण्याकरितां विषयप्रधान ग्रंथ लिहिण्याची कामगिरी मुंबईचे सुप्रसिद्ध वैद्यराज

यादवजी त्रिकमजी यांनीं अंगीकारली आहे व **द्रव्यगुणविज्ञानम्** (पूर्वार्ध) हा ग्रंथ त्या प्रयत्नाचें पहिलें फळ आहे आयुर्वेदीयांनीं विश्वांतील असंख्य द्रव्यांचे गुण-धर्म कसे निश्चित केले, त्यांची द्रव्यगुणविज्ञानाची पद्धति कोणती ? एकाद्या नवीन द्रव्याचे गुणधर्म कसे निश्चित करावयाचे ? हें सर्व समजण्यास प्रथम भागांतील विवेचन उपयुक्त आहे ।

**भिषग्विलास ।**

पाठ्य कोर्सकी कमी दूर करनेके लिये यावतीय आयुर्वेदीय साहित्यसे समस्त विषयको एकत्रित कर एक २ वर्णनमें समस्त मतोंका एक स्थानमें समावेश कर जिज्ञासुओंकी तृप्ति की गई है । ग्रन्थ देखने योग्य, मनन करने योग्य और संग्रह करने योग्य है ।

**अनुभूतयोगमाला ।**

---

आयुर्वेदके अन्यविषयोंकी भाँति द्रव्यगुणविज्ञानका साहित्य भी यत्र तत्र बिखरा हुआ है । जिससे उसके पठन-पाठनमें बडी असुविधा होती रही है । विशेषतया आधुनिक विषयप्रधान पाठ्यक्रमके आयुर्वेदिक कालेजोंमें प्रचलित हो जानेपर अध्यापकों एवं विद्यार्थियोंको प्रतिदिन ऐसी असुविधा होती है, इसको दूर करनेके लिये वैद्य श्रीयादवजी त्रिकमजी आचार्यने यह **द्रव्यगुणविज्ञानम्** नामका ग्रन्थ रचकर प्रकाशित किया है । × × × ग्रन्थके प्रारम्भमें श्रीयादवजीने **भारतीय द्रव्यगुणविज्ञानका उपोद्घात** स्वयं लिखकर और परिशिष्टमें **'आयुर्वैदिक तथा आधुनिक द्रव्यगुणविज्ञानपर तुलनात्मक विचार'** निबन्ध आयुर्वैदिक कालेज बनारसहिन्दुयुनिवर्सिटीके प्रिंसिपल **डाक्टर श्रीबालकृष्ण अमरजी पाठक** एम्. बी. बी. एस्. द्वारा लिखवाकर सोनेमें सुगन्धिकी उक्तिको चरितार्थ कर दिया है । × × × । प्रत्येक वैद्यसे अनुरोध करते हैं कि वे इस ग्रन्थकी एक एक प्रति अवश्य अपने पास रखें ।

**ललितहरी आयुर्वैदिककालेजपत्रिका ।**

---

## द्रव्यगुणविज्ञानका पूर्वार्ध ।